# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान संपादक-पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि

[ सम्मान्य संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर ]


ग्रन्थाङ्क ३२

कवि पीथल विरचित

# जुगल विलास


प्रकाशक

राजस्थान राज्य संस्थापित

## राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर

Rajasthan Oriental Research Institute, Jaipur

जयपुर ( राजस्थान )

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिल भारतीय तथा विशेषतः राजस्थान देशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावलि

प्रधान संपादक
पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि
[ ऑनररि मेंबर ऑफ़ जर्मन ओरिएन्टल सोसाइटी, जर्मनी ]
सम्मान्य सदस्य
भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर, पूना; गुजरात साहित्य-सभा, अहमदाबाद;
विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोधनप्रतिष्ठान, होशियारपुर; निवृत्त सम्मान्य नियामक-
( ऑनररि डायरेक्टर ) – भारतीय विद्याभवन, बम्बई

ग्रन्थाङ्क ३२

कवि पीथल विरचित

# जुगल विलास

प्रकाशक
राजस्थान राज्याज्ञानुसार
संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर
जयपुर ( राजस्थान )

कवि पीथल विरचित

# जुगल विलास

संपादिका
श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारीजी चूण्डावत
रावतसर

प्रकाशनकर्त्ता
राजस्थान राज्याज्ञानुसार
संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मंदिर
जयपुर (राजस्थान)

विक्रमाब्द २०१५ ] भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८८० [ खिस्ताब्द १९५८

प्रथमावृत्ति १००० मूल्य १ रु० ७५ न० पै०

मुद्रक—जयपुर प्रिन्टर्स, जयपुर

# विषय-सूची





# सञ्चालकीय वक्तव्य

मध्यकाल में भक्ति–आन्दोलन से लगभग सारा ही भारत प्रभावित हुआ है। राजस्थान निवासी साहित्यकारों ने भी भक्ति–आन्दोलन से प्रभावित होकर श्री राधा-कृष्ण सम्बन्धी कई महत्त्वपूर्ण रचनाएं प्रस्तुत की हैं। भक्ति–आन्दोलन सम्बन्धी व्रज-भाषा की प्रारंभिक रचनाओं में शान्तरस और भक्तिभावना को प्रधानता दी गई है किन्तु पीछे की रचनाओं में मुख्यतः शृङ्गाररस-निरूपण और संस्कृत लक्षण ग्रन्थों का अनुकरण ही लक्षित होता है।

राजस्थान में संस्कृत और राजस्थानी भाषा-ग्रन्थों के उपरान्त व्रजभाषा-ग्रन्थों की प्रचुरता है। राजस्थान में व्रजभाषा ग्रन्थों की विशेष उपलब्धि के मुख्य कारण निम्नलिखित हैं—

१. राजस्थान व्रज का पड़ौसी प्रदेश है, जिससे व्रजभाषा साहित्य का राजस्थान पर प्रभाव हुआ और राजस्थान में व्रजभाषा ग्रन्थों की रचना एवं सुरक्षा हुई।

२. भक्ति आन्दोलन और मुख्यतः कृष्णोपासना से राजस्थानी भक्त विशेष प्रभावित हुए। राजस्थानी जन मथुरा, वृन्दावन आदि व्रज तीर्थों की यात्रा करते रहे और व्रजवासी भक्त भी राजस्थान में आश्रय प्राप्त करते रहे। वल्लभ सम्प्रदाय के तीन प्रधान तीर्थ राजस्थान में, नाथद्वारा, कांकरौली और कोटा में स्थापित हुए। इस प्रकार राजस्थान में व्रजभाषा साहित्य का प्रचार हुआ।

३. राजस्थान के ग्रन्थ-भण्डारों में अन्य भाषा-ग्रन्थों के साथ व्रजभाषा ग्रन्थ भी सुरक्षित रह गये क्योंकि राजस्थान के कई ग्रन्थ-भण्डार एकान्त और दुर्गम स्थानों में स्थित रहे हैं एवं यहां बाहरी आक्रमणों का प्रभाव कम हुआ है।

कवि पीथल विरचित "जुगल विलास" नामक काव्य भी राधाकृष्ण की लीलाओं से सम्बन्धित व्रजभाषा ग्रन्थ है। राजस्थान में उपलब्ध प्रस्तुत काव्य-ग्रन्थ एक राजस्थान निवासी क्षत्रिय भक्त की सरस कृति है इसलिये "राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला" में इस काव्य को प्रकाशित किया जा रहा है। व्रजभाषा साहित्य के रीतिकालीन श्रेष्ठ कवि बिहारी के उपरान्त राजस्थान के ही एक दूसरे व्रजभाषा के कवि पीथल की उत्कृष्ट काव्य कृति "जुगल-विलास" को साहित्य-संसार में प्रकट करते हुए हमें प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। प्रस्तुत कृति को प्रकाश में लाने का मुख्य श्रेय राजस्थान की विदुषी लेखिका श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारीजी चूण्डावत को है। प्रस्तुत ग्रन्थ के साथ ही श्रीमती रानी चूण्डावतजी ने वीरवांण और कवीन्द्रकल्पलता आदि ग्रन्थों का सम्पादन किया है जिन्हें "राजस्थान पुरातन ग्रन्थ माला" में प्रकाशित किया जा रहा है।

आशा है कि भविष्य में भी श्रीमती रानी चूण्डावतजी हमारे साहित्य को प्रकाश में लाने का अनुकरणीय प्रयास करती रहेंगी।

राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर
विजया दशमी पर्व, २०१५ वि० सं०

मुनि जिनविजय
संमान्य सञ्चालक

# विषय-सूची





# सञ्चालकीय वक्तव्य

मध्यकाल में भक्ति–आन्दोलन से लगभग सारा ही भारत प्रभावित हुआ है। राजस्थान निवासी साहित्यकारों ने भी भक्ति–आन्दोलन से प्रभावित होकर श्री राधा-कृष्ण सम्बन्धी कई महत्त्वपूर्ण रचनाएं प्रस्तुत की हैं। भक्ति–आन्दोलन सम्बन्धी ब्रज-भाषा की प्रारंभिक रचनाओं में शान्तरस और भक्तिभावना को प्रधानता दी गई है किन्तु पीछे की रचनाओं में मुख्यत: शृङ्गाररस-निरूपण और संस्कृत लक्षण ग्रन्थों का अनुकरण ही लक्षित होता है।

राजस्थान में संस्कृत और राजस्थानी भाषा-ग्रन्थों के उपरान्त ब्रजभाषा-ग्रन्थों की प्रचुरता है। राजस्थान में ब्रजभाषा ग्रन्थों की विशेष उपलब्धि के मुख्य कारण निम्नलिखित हैं—

१. राजस्थान ब्रज का पड़ौसी प्रदेश है, जिससे ब्रजभाषा साहित्य का राजस्थान पर प्रभाव हुआ और राजस्थान में ब्रजभाषा ग्रन्थों की रचना एवं सुरक्षा हुई।

२. भक्ति आन्दोलन और मुख्यत: कृष्णोपासना से राजस्थानी भक्त विशेष प्रभावित हुए। राजस्थानी जन मथुरा, वृन्दावन आदि ब्रज तीर्थों की यात्रा करते रहे और ब्रजवासी भक्त भी राजस्थान में आश्रय प्राप्त करते रहे। वल्लभ सम्प्रदाय के तीन प्रधान तीर्थ राजस्थान में, नाथद्वारा, कांकरौली और कोटा में स्थापित हुए। इस प्रकार राजस्थान में ब्रजभाषा साहित्य का प्रचार हुआ।

३. राजस्थान के ग्रन्थ-भण्डारों में अन्य भाषा-ग्रन्थों के साथ ब्रजभाषा ग्रन्थ भी सुरक्षित रह गये क्योंकि राजस्थान के कई ग्रन्थ-भण्डार एकान्त और दुर्गम स्थानों में स्थित रहे हैं एवं यहां बाहरी आक्रमणों का प्रभाव कम हुआ है।

कवि पीथल विरचित "जुगल विलास" नामक काव्य भी राधाकृष्ण की लीलाओं से सम्बन्धित ब्रजभाषा ग्रन्थ है। राजस्थान में उपलब्ध प्रस्तुत काव्य-ग्रन्थ एक राजस्थान निवासी क्षत्रिय भक्त की सरस कृति है इसलिये "राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला" में इस काव्य को प्रकाशित किया जा रहा है। ब्रजभाषा साहित्य के रीतिकालीन श्रेष्ठ कवि बिहारी के उपरान्त राजस्थान के ही एक दूसरे ब्रजभाषा के कवि पीथल की उत्कृष्ट काव्य कृति "जुगल-विलास" को साहित्य-संसार में प्रकट करते हुए हमें प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। प्रस्तुत कृति को प्रकाश में लाने का मुख्य श्रेय राजस्थान की विदुषी लेखिका श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारीजी चूण्डावत को है। प्रस्तुत ग्रन्थ के साथ ही श्रीमती रानी चूण्डावतजी ने वीरवांण और कवीन्द्रकल्पलता आदि ग्रन्थों का सम्पादन किया है जिन्हें "राजस्थान पुरातन ग्रन्थ माला" में प्रकाशित किया जा रहा है।

आशा है कि भविष्य में भी श्रीमती रानी चूण्डावतजी हमारे साहित्य को प्रकाश में लाने का अनुकरणीय प्रयास करती रहेंगी।

राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर
विजया दशमी पर्व, २०१५ वि० सं०

मुनि जिनविजय
संमान्य सञ्चालक

# भूमिका

कविवर पीथल का "जुगल विलास" एक उत्कृष्ट काव्य ग्रन्थ है जिसमें काव्य-परिपाटी के अनुसार श्रीकृष्ण की शृङ्गारिक लीलाओं का माधुर्य्यपूर्ण व्रजभाषा में मोहक वर्णन किया गया है। प्रस्तुत काव्य के कई छन्द उच्चकोटि के हैं और बिहारी दोहावली की समानता में सरलता से तुल्यमान हो सकते हैं। उदाहरण के लिये निम्नलिखित छन्दों को लिया जा सकता है—

"झीने पटमें मुष दियें, सोहत सरस सुहाग ।
मोहन राधे देषि कें, रहे ठगोरी लाग ॥६॥
निरत करत व्रजकुंजमें, लिये दुहूं गरबांह ।
मानों दीपत दामिनी, घन सांवनके माह ॥७॥
अरस परस निरषत दुहूं, मुसकत द्रगन मरोर ।
ता छिनकी छबि देषिकें, वारौं रतपति करोर ॥८"

मध्यकालीन व्रजभाषा साहित्य कृष्ण की शृङ्गारिक लीलाओं से ओत:प्रोत है। नष-सिष वर्णन, परस्परानुराग, नायक-नायिका निरूपण, दूती वचन, शृङ्गारिक संयोग और वियोग वर्णन तथा विविध रस, छन्द और अलंकारवर्णन के अतिरिक्त किसी अन्य विषय की ओर तत्कालीन व्रजभाषा-कवियों की दृष्टि सामान्यतः नहीं रही है।

उपरोक्त विषयों के निरूपण में भी प्राय: संस्कृत काव्यग्रन्थों का ही अनुसरण किया गया है। इसलिये राधाकृष्ण की शृङ्गारिक लीलाओं से सम्बन्धित तत्कालीन हजारों काव्य-ग्रन्थों में मौलिकता के दर्शन वास्तव में वहुत कम होते हैं। सम्वन्धित युग के बिहारी और देव की कोटि में कम ही कवियों की गणना हो सकती है। जुगल विलास के कर्ता कविवर पीथल को बिहारी और देव से उच्च नहीं तो वहुत निम्न कोटि का भी नहीं कहा जा सकता।

"जुगल विलास" नामक काव्यग्रन्थ में निम्नलिखित विशेषताओं का समावेश हुआ है—

(१) कवि ने कृष्ण की शृङ्गारिक लीलाओं को ही विशेष महत्त्व दिया है। कृष्ण की बाल लीलाओं और महाभारत से सम्बन्धित कार्यों को वास्तव में उपेक्षित कर दिया गया है।

(२) काव्य में सुपरिष्कृत सरस व्रजभाषा का उपयोग किया गया है।

(३) सम्बन्धित काव्य के प्रणेता स्वयं शासक अथवा शासक परिवार से सम्बन्धित रहे हैं।

(४) तत्कालीन राज दरवार से सम्बन्धित विलासिता, ऐश्वर्य, रहन-सहन, वेष-भूषा, आचार विचार और गौरव-गरिमा का प्रस्तुत काव्य ग्रन्थ पर विशेष प्रभाव पड़ा है। इस प्रकार राधाकृष्ण देवत्व की कोटि के न होकर सामान्य नायक-नायिका हो गये हैं।

(५) संस्कृत लक्षण ग्रन्थों का प्रभाव प्रस्तुत काव्य पर विशेष है। जिसके परिणाम-स्वरूप काव्यगत मौलिकता के दर्शन दुर्लभ हो गये हैं।

(६) काव्य में हृदय पक्ष की अपेक्षा कला पक्ष को अधिक महत्त्व दिया गया है जिसके फलस्वरूप हार्दिक भावों की अपेक्षा चमत्कार की प्रधानता हो गई है।

(७) काव्य-चमत्कार के साथ ही पाण्डित्य-प्रदर्शन, बहुज्ञता प्रदर्शन और शृङ्गारिक निरूपण को विशेष महत्त्व दिया गया है।

## ग्रन्थ में वर्णित विषय

ग्रन्थ के प्रारम्भ में राधाकृष्ण की स्तुति उत्कृष्ट दोहा छंदों में की गई है। प्रस्तुत स्तुति-छन्दों में उक्ति-चातुर्य और भाव-गांभीर्य के साथ भाषा सौन्दर्य्य के दर्शन भी सहज में ही हो जाते हैं।

स्तुति के उपरान्त राधाकृष्ण का परस्परानुराग सवैया छन्द में उत्कृष्ट कोटि का वर्णित हुआ है। इन छन्दों की अन्तिम पंक्तियों में शाब्दिक चमत्कार बहुत स्वाभाविक रूप में व्यक्त हुआ है—

"देषत छैल गुपाल मनोहर, बाल रसाल सुधें बिसरावें।
बेटी बिलोकत ही व्रषभानुकी, लाल महा चितमें ललचावें॥
पीथल दोऊ यों आपुसमें रस-रीति हिये धरि नेह बढावें।
भांवतीके मन भाँवतो भांवत, भांवती भांवतेके मन भावे॥१२
दोऊ बिराजत रूप उजागर, नागरि नागर नेह बढावन।
वा बिन वा कल नाहिं परे, अरु वा बिन वा पल नाहिं सुहावन॥
पीथल बाल गुपालनजी करहें, नित कांम कटाछ उपावन।
भांवनको मन भांवन भांवन, भांवन हैं मन भांवन भांवन॥१३"

श्री राधा का शृङ्गार-वर्णन प्रस्तुत काव्य-ग्रन्थ की एक विशेषता है क्योंकि यह परम्परानुसार होते हुए भी उत्कृष्ट भावों और उक्ति-चमत्कारों से परम आकर्षक हो गया है। यहां कवि की कुछ कल्पनाएं विशेष उल्लेखनीय हैं। जैसे—

"करकी छगुनी मेंहदी छबिसों लषि नैन लगावत अंजनकों।
वह रूप बिराजत पीथल यों मनु गुंज चुगावत षंजनकों॥१७"
"कुचके ढिग मोतिनको हरवा गलसों छबि पीथल यों गलकी।
मनु कंचनके गिर द्वे बिच है, यह गंग तरंगन सो पलकी॥"

मेंहदी लगे हाथों से अंजन लगाने की तुलना खंजन को गुंज चुगाने से और कुच के मध्य विराजमान मोतियों की माला की तुलना दो स्वर्ण शिखरों के मध्य प्रवाहित गंग-धार से उपयुक्त ज्ञात होती है।

प्रस्तुत काव्य में "दूती वचन नायकसों" और 'नायक-वचन दूतीसों" बहुत सामान्य कोटि के हैं। इस प्रकार के छन्दों में बहुज्ञता प्रदर्शन और नाम गिनाने की प्रवृत्ति से काव्य

का भाव-पक्ष सर्वथा गौण हो गया है। निम्नलिखित छन्दों में पेड़-पौधों और पक्षियों के नामों की ही भरमार है —

"चवेली चंपा घनसार आव।
लसें सेवती मोगरा ओ गुलाब॥
धौ केतकी केवरा दाष अनार।
हैं केल जुही बकुला विसतार॥२८
मांकंद सिर कदमावलि पंत।
बनें अति सोभा तमाल अनंत॥
यहे विधि कानन कालंदी तीर।
लता परसें जुत सुम्मन नीर॥२६
करें तहां केलि विहंग अपार।
चकोर मराल कपोल सुढार॥
परेवा सुचावक कोकिल कोर।
घनें चकवा सुक सारिका मोर॥३०"

सम्बन्धित छन्दों में दूति प्रथम नायिका के समक्ष नायक की प्रशंसा करती है और फिर नायक के समक्ष नायिका का विस्तृत वखान करती है। इस प्रकार राधा-कृष्ण ऐसे राजा-रानी हो गये हैं जिनका प्रेम-भाव "वकालत" पर ही आधारित होता है। राधा की प्राप्ति के उपरान्त कृष्ण दूति को राजसीप्रथा के अनुसार उस दिन की "रीझ" भी देना नहीं चूकते—

"तोहि आजुकी रीझ, रतन द्रव देहुं वधाई।
पीथल सरस सुदेस, सु यह भामिन मन भाई॥"

राधा-कृष्ण का सुरति वर्णन और सुरतांत वर्णन अन्य शृङ्गारी कवियों की भांति अत्यन्त सामान्य कोटि का हुआ है। भाव-सौन्दर्य के अभाव में सम्बन्धित वर्णन केवल रूढ़ि पालन ही दिखाई देता है। तदुपरान्त "नायकाके द्रगनको वर्णन" अत्यन्त कलापूर्ण हुआ है—

"कंजन पंजन गंजके, मृगन द्रगन करि मात।
झंषियां छवि रपियां नहीं, तो अंपियां सरसात॥७४

## या भावको कवित्त

कारे कजरारे प्यारे तीपे अनियारे भारे।
पीथल सुढारे सब दुपनके भंज हैं॥
डारे रंग राते मैंन मदहूके माते सुप।
सोभा सरसाते गांन सोतिनके गंज हैं॥
ऐंन मीन सारस ओ मदिर निरपि नेंन।
यहे गति लेत कवि प्यारे मन रंज हैं॥
कुरंग कुरंग होत झपहिं लगत झप।
अंवुज ह्वै अंवु अरु पंजन ह्वै पंज हैं॥७५"

फिर दूती द्वारा दिये गये एक अन्य बाला के परिचय से कृष्ण की दूसरी लीला का वर्णन प्रारंभ होता है। दूती कहती है—

"देप आई लाल एक व्रजमें रसाल बाल।
जात जमुनाके जल धरें सीस गागरी॥
निपट नवीन लसें पीथल प्रवीन तन।
अतिही अनूप रंग सागर हे नागरी॥
कहत वनें न कछु आंनन उदोत छबि।
ससितें सरस बहु रूपकी उजागरी॥
मोहनकी बात मनमोहन व्हे मोहनीकों।
चलो तो दिपाऊं आज अेत गुंन आगरी॥८०"

आगे के छन्दों में नायिकाओं की विभिन्न स्थितियों का शास्त्रीय रीति से विशद वर्णन किया गया है। रासक्रीड़ा, झूला, वसन्त, होली, चीर-हरण, जलक्रीड़ा, ग्रीष्म-वर्णन, दानलीला, गौ-धूलिका समय आदि वर्णन के अन्तर्गत प्रस्तुत काव्य में सरस छन्दों का समावेश हुआ है। तदुपरान्त खण्डिता वर्णन, मान-वर्णन, प्रोषित-पतिका वर्णन और वर्षा-वर्णन हुआ है जिसमें सम्बन्धित काव्य-शैली का सफल निरूपण किया गया है।

ग्रन्थ के अन्त में नाम-वर्णन, रूप-वर्णन और ध्यान-वर्णन के अन्तर्गत शृंगार के अतिरिक्त शान्त-रस का भी सफल निरूपण हुआ है। इन छन्दों में कवि की भक्ति-भावना निहित है।

कृष्ण-लीलाओं के वर्णन में कवि की रूढ़िवादिता के दर्शन होते हैं किन्तु भक्ति-सम्बन्धी छन्दों में कवि के मौलिक भावों का सरस निरूपण हुआ है। इन छन्दों से ज्ञात होता है कि कविवर पीथल शृंगार के साथ ही शान्त-रस निरूपण में भी परम दक्ष थे।

कवि पथिल विरचित "जुगल-विलास" नामक काव्य ग्रन्थ के विषय में कोई विशेष जानकारी किसी इतिहास-ग्रन्थ में नहीं प्राप्त होती है। केवल एक ग्रन्थ में निम्नलिखित सूचना प्राप्त होती है—

"पीथल, नि० का० सं० १८०० (?) ग्र० जुगल विलास वि० मानसिंह के पुत्र"[1]

प्रस्तुत टिप्पणी से यही ज्ञात होता है कि मानसिंह के पुत्र पीथल ने संभवतः वि० सं० १८०० के आसपास जुगल विलास नामक ग्रन्थ की रचना की।

"जुगल-विलास" में काव्य-प्रेणता का "पीथल" नाम ही ज्ञात होता है। साथ ही काव्य-शैली और भाषा में प्रयुक्त विशेष शब्द-प्रयोगों तथा वर्णन शैली से काव्य प्रणेता का राजस्थानी होना भी ज्ञात होता है। यह अवश्य ही स्पष्ट है कि जुगल-विलास के कर्ता पीथल से बीकानेर के सुप्रसिद्ध राजस्थानी कवि महाराज पृथ्वीराज अपरनाम

[1] राजस्थान का पिंगल साहित्य, डा० मेनारिया, प्रकाशक हितैषी पुस्तक भण्डार, उदयपुर पृ० १७१।

पीथल सर्वथा भिन्न हैं। वि० सं० १८०० के आसपास जुगल-विलास की रचना करनेवाले मानसिंह सुत कविवर पीथल हमारी खोज का विषय बने हुए हैं। प्रस्तुत काव्य की तीन प्रतियां प्राप्त हुई हैं। पहली रावतसर की प्रति से मूल पाठ अविकल रूप में दिया गया है और दूसरी देवगढ़ प्रति से पाठान्तर प्रस्तुत किये गये हैं। तीसरी प्रति श्री अगरचन्द नाहटा के सौजन्य से आचार्य शाखा भण्डार बीकानेर की प्राप्त हुई है। यों यह प्रति अपूर्ण ज्ञात होती है क्योंकि इसमें केवल ७६ छन्द हैं और अन्य प्रतियों में २०२ छन्द प्राप्त होते हैं। फिर भी यह प्रति कर्तानाम, स्थान और समय निर्धारण की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। इस प्रति के प्रारम्भ में ही लिखा है—"अथ जुगल-विलास महाराज श्री प्रथीसिंघजी कृत लिख्यते।"

प्रति के अन्त में लिखा है—

दोहा

राधा नन्दकुमारको, सुमरण करि दिन रैंन।
तातैं संकट सब हरै, चित उपजै अति चैंन ॥ ७५

सुरतरु नभ वसु ससि बरस भादौं सुदि तिथि मार।
पूरन युगल-विलास किय, श्रीय युत सुर गुरवार ॥ ७६

इति श्री युगल-विलास ग्रंथ महाराधाधिराज प्रथीसिंघजी कृत संपूर्ण। संवत १८४६ मिति माह शुक्ल एकादश्यां तिथौ लिखितं। पं० अमरविलासेन श्री कुशलगढ़ मध्ये। श्री जिनकुशलसूरिजी प्रसादात ॥ श्री ॥"

इस प्रकार स्पष्ट है कि "जुगल-विलास" काव्य की रचना महाराज पृथ्वीसिंहजी अपरनाम पीथल, कुशलगढ़ नरेश ने वि० सं० १८०१ में भाद्रपद शुक्ला १३ गुरुवार को पूर्ण की। कुशलगढ़ राजस्थान की एक भूतपूर्व छोटी रियासत रही है।

राजस्थान में संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी और खड़ी बोली के अतिरिक्त व्रजभाषा में भी प्रचुर मात्रा में साहित्य का निर्माण हुआ है। व्रजभाषा के हजारों ही ग्रन्थ राजस्थान में यत्र-तत्र बिखरे हुए हैं जिनके प्रकाशन की ओर अभी तक किसी का विशेष ध्यान आकर्षित नहीं हुआ है। व्रजभाषा साहित्य को राजस्थान की देन के रूप में 'बिहारी सतसई' के पश्चात् दूसरी महत्त्वपूर्ण कृति "जुगल विलास" मानी जावेगी। इस ग्रन्थ-रत्न के प्रकाशन का श्रेय राजस्थान सरकार द्वारा स्थापित राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर के संमान्य सञ्चालक, आदरणीय, साधुमना मुनि श्री जिनविजयजी को है जिनकी प्रेरणा से मैंने राजस्थानी भाषा में नवीन साहित्य-निर्माण के साथ ही प्राचीन साहित्य के सम्पादन का कार्य भी हाथ में लिया है। अतएव मैं श्रद्धेय श्री मुनिजी महाराज के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करती हूं।

लक्ष्मीनिवास कोटेज,
बनी पार्क, जयपुर
श्रावणी तीज, २०१५ वि० सं०

लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत

---

कवि पीथल विरचित

# जुगल विलास

### दोहा

सुचि रुचि मन वच करमसों, जप तूं जदुपति जीय।
प्रभुको नांव पिऊष रस, पीथल निति प्रति प्रीय ॥१

श्रीसरसुति गनपति सदा, दीजे बुधि बहु ग्यांन।
कर जोरें विनती करों, सिर नाऊँ धरि ध्यांन ॥२

नंदलाल व्रषभानुजा, व्रज कीने रस रास।
बुधि माफिक वरनों वहै, जाहर जुगल-विलास ॥३

जुगल जोर सोहत सरस, सज्यो सरस सिंगार।
गुंजमाल गोपालकें, राधाके उर हार ॥४

मोहन मुरली मधुर सुर, करत राग रस ग्रैंन।
दुलहनिके छबि देत हैं, घूंघट पटमें नैन ॥५

झीनें पटमें मुष दियें, सोहत सरस सुहाग।
मोहन राधे देषि कें, रहै ठगोरी लाग ॥६

निरत करत व्रजकुंजमें, लिये दुहूं गर बांह।
मानो दीपत दामिनो, घन सांवनके मांह ॥७

अरस परस निरषत दुहूं, मुसकत द्रगन मरोर।
ता छिनकी छबि देषि कें, वारौं रतपति कोर ॥८

बहुत छवी ब्रषभानुजा, नीके नंद कुवाँर ।
केहर मांन पीथल प्रभू, जोरो पर बलिहार ।।६

## अथ छंद त्रभंगी

बनमें बनवारी भांनदुलारी आंनदकारी अधिकारी ।
दोउ नेह बढावें रँग उपजावें मिल सुष पावें वोह भारी ।।
जुग वसे परसपर थिर उर अंतर राधे गिरधर जू सुषदा ।
सुभ रूप धरें तनमें न भरें रस रास करें ब्रज मांह सदा ।।१०

## दोहा

देषत मदन गुपालकों, बिसरें तन सुधि बाल ।
बाल विलोक रसाल अति, मन ललचावें लाल ।।११

## परस्परानुराग

### कवित्त

देषत छैल गुपाल मनोहर, बाल रसाल सुधें बिसरावें ।
बेटी विलोकत ही ब्रषभानुकी, लाल महा चितमें ललचावें ।।
पीथल दोऊ यों आपुसमें रस–रीति हिये धरि नेह बढावें ।
भांवतीके मन भांवतो भांवत, भांवती भांवतेके मन भावे ।।१२

दोऊ विराजत रूप उजागर, नागरि नागर नेह बढावन ।
वा बिन वा कल नांहि परें, अरु वा बिन वा पल नांहि सुहावन ।।
पीथल बाल गुपालनजी करहें, नित कांम कटाछ उपावन ।
भांवनकों मनभांवन भांवन, भांवन हैं मनभांवन भाँवन ।।१३

### कवित्त

लाडलेके लाड सदा लाडली जु लसें जैसें ।
लाडलीके लाड सदा लाडलो महा लसें ।।

रंगीलेके रंग अंग रंगीलीको रसे जैसें ।
रंगीलीको रंग अंग रंगीलो लिये रसे ॥
मोहनको देषि, मृदु, मोहिनी यों हँसे जैसें ।
मोहनीको देषि, मृदु मोहन हू यों हँसे ॥
प्रानहींते प्यारो, प्यारो, प्यारी मन बसे जैसे ।
प्रानहीतें प्यारी, प्यारी, प्यारे मनमें वसे ॥१४

[ सवैया ]

सुंदर बाल सुजान पिया इक आसन रूप लसैं छबि होती ।
ता छिन कामिन कंतके चुंबन नीके करें अति ही रस सोती ॥
आइ जुरे नथसों जलजातरु आपुसमें उरमें ससिगोती ।
नाह सुधारत नारिकी वेसरि नारि सुधारत नाहको मोती ॥१५

## अथ नायकाको श्रृंगारवर्णन

### कवित्त

वहुतें सुगंध डारि मंजन सु वाम कीनो ।
अंजन दे नैन छबि षंजनकी छलें हैं ॥
सजि के सिंगार चारु चँदनकी षोरि किये ।
आनन है इंदु सम सोहैं दुति भले हैं ॥
शुककी सी नासा तामें बानिक वुलाक बनी ।
कंचनकी करी बीच मोती नीके हले हैं ।
ताही छिन पीथल यों वहे रूप राजत है ।
मानुहुँ असुर गुरुचंद मधि चलें हैं ॥१६

[ सवैया ]

पियको सुष देन मयंकमुषी वहु गंधनसों करि मंजनको ।
पुनि नोसत साजसिंगार सवैं अति लालनके मन रंजनकों ॥
करकी छगुनी महदी छबिसों लषि नैन लगावत अंजनकों ।
वह रूप विराजत पीथल यों मनुं गुंज चुगावत पंजनकों ॥१७

सब साज सिंगार अनूपमता व्रषभान सुता छवि ता पलमें ।
बहु सोभित पीथल रूप भरयो अति मोतिनको हरवा गलमें ।
तिहि वीच विराजत हे दुलरी दुति मानिककी सुगला गलमें ।
भुवको सुत मानौं करे रस सो यह मंजन भोंम गंगाजलमें ।।१८

सोरे सिंगार सजी सब सुंदर भूषनकी छवि जोर छई है ।
नैनन देषि कुरंग लजें गति देषि मराल सुवुधि गइ है ।।
भाल सिंदूरकी वेंदी विराजत पीथल यों उपमां जु भई है ।
पीत करी मनो कामिनसो पिय इंदुवधू बिधु अंक लई है ।।१९

अति साज सिंगार सवैं व्रषभान सुता छवि ता कहु ता पलकी ।
वहु दीपत है दुति आननकी, दुजराजहुतें सरसें झलकी ।।
कुचके ढिग मोतिनको हरवा गलसों छवि पीथल यों गलकी ।
मनु कंचनके गिर द्वे विच ह्वै यह गंग तरंगनसों षलीकी ।।२०

**अथ दूती वचन नायकसों**

षरी वनिता बनि बानिकसों तिहि देषत हौं मुरझाइ परी ।
परी लषि ता केउ कोटिक बारों लसे तन अंबर सेत जरी ।।
जरी नहिं चाहत सो तिय पेषि हियें छविसों मुकतांन लरी ।
लरी मे मन मोहन यों तुमसों तुम मानत नाय यह बात षरी ।।२१

**[ कवित्त ]**

वाढी नववाला नंद लाला वनि वानिकतें ।
चितें अति रावरेई दरसकी बात है ।।
ओढें नील अंवर ओ नोसत सिंगार सजे ।
पीथल प्रबीन तन स्वर्ण कांत हैं ।।
आनन अमल अरु विहसत मंद वाम ।
दसन दिपत स्याम सोभा इहि भांत है ।।
मानों हरे पात लपटानें चहु ओर ।
आछे सुम्मन सरोज बीच मधुवन पांत है ।।२२

## अथ नायक वचन दूतीसों

आइ के वषान अेते कीने हैं सुवामके सु ।
जेते सब सुनें सुनि नीके हम कांन दे ।।
जबतें बसी है उर माधुरी वा मोहनी की ।
अटक्यो उतेई चित्त, अोर काम जान दें ।।
जातें अब जाइ तूं बढाइ नेह वातनसों ।
पीथल अनेक मनुहार करि मान दे ।।
लगें मोहि प्यारी जो मिलावे वह प्यारी ।
अति होत है अवेर कर गोंन वेग आन दे ।।२३

## दूती नायकसों यह विनती करके नायकापें चली

[दोहा]

यह कहि चली जु सहचरी, आई भामिन पास ।
अति हितचित गति लालकी, यापें करत प्रकास ।।२४

[कवित्त]

वैठे बलवीर बन, मदन मदन बन ।
सदन तिहारे को, पठाई मो नीहारिये ।।
कीजे सुष गोन उहां नीको रस कुंज भोंन ।
प्यारी अो विहारी मिल आनंद वधारिये ।।
कहत हौं, देवें सब, मैं तो अब चलौं नांहि ।
पीथल प्रवीन अेसी मनमें न धारिये ।।
.................................।
.................................।।२५

[ छंद मुक्तादाम ]

तिया बहु वानिक रूप निधान ।
कहौं सु सुनों चित दे इत कान ।।
पठांइ मुरार सुनारि तो लैंन ।
महा मनुहार कहे मुष बैंन ।।२६

ब्रंदावन चंद बैठे बन आय ।
कहों उपमां अब ताकी बनाय ।।
रचे रस ता बिच क्यारी अनूप ।
सुमांह फबे फुलबाद सरूप ।।२७

चवेली चंपा घनसार आब ।
लसें सेवती मोगरा ओ गुलाब ।।
धौ केतकी केवरा दाष अनार ।
हैं केल जुही बकुला विसतार ।।२८

माकंद सिर कदमावलि पंत ।
बनें अति सोभा तमाल अनंत ।।
यहे विधि कानन कालंदी तीर ।
लता परसें जुत सुम्मन नीर ।।२९

करें तहां केलि बिहंग अपार ।
चकोर मराल कपोत सुटार ।।
परेवा सुचावक कोकिल कोर ।
घनें चकवा सुक सारिका मोर ।।३०

वा कुंजके मांहि सुन्हेरीय धाम ।
बिछौंना सुछात जरी कस काम ।।
पनां पुखराज लगे हैं दिवाल ।
सु हीरकनी मनि नील ओ लाल ।।३१

सजी रस सेज कुसम्मन साज।
छके चंचरीट सुगंधिसों आज ॥
वन्यो अंगना जल पूरित होज।
फुले अरविंद छुटे नल मोज ॥३२

करें केऊ गाइ नचाइन राग।
सुनेतें स्रवन वढे अनुराग ॥
जहां मनमोहन रूप रसाल।
मुकट्ट मयूर तिलक्क हैं भाल ॥३३

दिपें जुग कुंडल नैन विसाल।
सुधामय बेंनही मोतिन माल ॥
सुवास सुडंबर अंबर पीत।
धरी मुरली करसों रस रीत ॥३४

यों राजें सुरंग भरे ब्रजराज ।
लषें छवि वारों किते रतिराज ॥
उहां चलीये, अब नारि नवीन ।
करो मिलि केलि सु दोऊ प्रवीन ॥३५

विलोकि विहार महा सुष देंन।
वढाओ उमंग तरंगन मेन ॥
कहौं तुमसों मैं यहै निरधार ।
पिया पिय भेंटन साजो सिंगार ॥३६

## [ कुण्डलिया ]

मानी सिगरी बात मैं, तैं जु कही निरधार।
अब चलि हौं घनश्यामपें, साजौं सब सिंगार ॥
साजौं सब सिंगार, रसिक मोहनके कारन।
हियें वटाँवन चैन, विरह संतापहिं मारन ॥

प्यारेजूकी पीति सरस संदेसनि जानी ।
पीथल हितकी रीत समज अपुनें मन मानी ।।३७

[ कवित्त ]

कीनौं अंग मंजन औ, अंजन लगाइ नैन ।
प्यारे मन रंजनको, भामिन बनी भली ।।
बेनी छवी भारी गुही सारी जरतारी ।
सीस कंचुकी सवारी चित भेंटन हरी रली ।।
टीको सुभ दियो भाल, हियें मुकतांन माल ।
ऐसी सजिकैं रसाल चंपेकी मनों कली ।।
पीथल संदेस सुनि मोहनुको मोहनी यों ।
कुंज धामको अनूप, चातुर तिया चली ।।३८

अथ सुक्लाभिसारिका लिष्यते

चांदिनीमें चंदमुषी चली व्रज–चंद पास ।
जुवती समूहकों सु जनाँवन नांहिको ।।
सेत चीर मोती माल, कंकन जटित ।
हीर हीरनके वाजूबंध बांधे सुभ वांहिको ।।
लषि हैं सषि न पीछे पेषें प्रतिबिंब भूमि ।
पीथल करत गोंन आनी मन मांहिको ।।
आनन उदोत ठान आलिन दुराव काजें ।
फेरि फेरि नारि देषें निज छांहिको ।।३९

अन्यच्च

मोतिनकी माल तामें चंद दियें मोतिनमें ।
वेसरिके मोती तामें चंद छबि ले चली ।।
नोषे हैं तरोंनां तामें चंद लसें नगनमें ।
सीस फूल मनी तामें चंद जोति ज्वे चली ।।

चंदनकी षोरि किये चंपकलीके सु हार ।
ताहीमें झलक अति चंदके सी च्वे चली ।।
चंदके उदित नंद नंदन पे पीथल यों ।
चांदिनीमें चंदमुषी नेक चंद व्हे चली ।।४०

## अथ दूती वचन नायकसों

### कवित्त

रूपकी उजारी प्यारी मानों विधि संचे ढारी ।
मारुत परस बपु सरस डुलत है ।।
आनन कलानिधिसो आवें दल कोक नद ।
भालपें जराइ टीको सुन्दर षुलत है ।।
सुघट पयोधर औ कोबिद निपट बांम ।
पीथल विलोकें याके चित्त सुफुलत है ।।
ल्याई हों रसीले लाल सलोनी मैं बाल देषो ।
चारु सुकुमार भार फूलन तुलत हैं ।।४१

## अथ छदं मुत्तियदांम लिष्यते

मैं ल्याई कन्हाई सलोनी सु बाल ।
लषो अति राजत रूप रसाल ।।
प्रथम वषानों मनोहर अंग ।
मनो कलधूत लता है सुरंग ।।४२

गुही कबरी छवि सोहै सुढार ।
मनो फनिराज भर्यो अहकार ।।
तरोना सुदेस दियें इम जोर ।
मनो दुजराजके भान दु ओर ।।४३

विराजत मोतिन मांग सुभांत ।
मनो निसी कारी उदग्गन पांत ।।

फबे तिय आनन आनंद कंद ।
मनों जुत अमृत पूरन चंद ।।४४

सुभालपे टीको पनांके जराय ।
मनों ससि अंकमें बुद्ध जनाय ।।
सुभोहन बनाव वेने इहिं रूप ।
मनो सुर चाप द्वे भास अनूप ।।४५

लसें बहु सुंदर सुंदर नैन ।
मनों जुग षंजन चंचल अैन ।।
महा दुति नासा कहौं गति जोय ।
मनों रजनी मुष दीपक लोय ।।४६

विलोकित बेसरि होत अनंद ।
मनों मन मोहनको यह फंद ।।
रुचें रद्दन छद हद्द गुपाल ।
मनों रँग राते सुराजें प्रबाल ।।४७

बनी दंत सांवरे चोंपन जोत ।
मनों घनस्यांम कोंधांन उदोत ।।
हँसे रवनी रससों मँद हास ।
मनों निसि राका मयंक उजास ।।४८

यों होत हैं चैन सुनें मुष बान ।
मनों करैं कान पीऊषको पांन ।।
चिबुक्क सु बिंदु लगी इंहि भाय ।
मनों अलि बाल पर्‌यो विधु पाय ।।४९

ग्रीवा सुथरी यह अैसे अकार ।
मनों सुभ कंबु त्रि रेषहि धार ।।
छरा पुंज पोति सु आछें सुहाय ।
मनो ए सिंगार सरीर बनाय ।।५०

पयोधर सोभा सु या बिधि होय ।
मनो कमला फल हेमके दोय ।।
हियें मुकता फल उज्जल हार ।
मनो सरदी रित गंगकी धार ।।५१

किसोरीकी बांह बनी बहु चारि ।
मनो यह नीकी चंपेकी हू डारि ।
दोऊ कर श्रोपे स भूषन लाल ।
मनों मृदु मंजुल कंजु सनाल ।।५२

उदर समान नहीं कोऊ श्रान ।
मनो यह नागरबेलको पान ।।
छबीलोकी नाभ छजें यह नूर ।
मनो रस कूप भरचो सुचि पूर ।।५३

लिये उपमां कटि श्रेसी सुहात ।
मनों रतिराजको छाजत गात ।।
जंघा जुग रोचत भांति यों लीन्ह ।
मनों रँग षंभ सुन्हेरीय कीन्ह ।।५४

सुभूषित हैं पद श्रैसे सुढंग ।
मनों पंच सायकके दुनि षंग ।।
लिन्हें श्रँगुरी नष यों व्रज इंदु ।
मनों दल पंकजमें जल विंदु ।।५५

धरे गति गोंन श्रभें नंद श्रा [ला] ल ।
मनों मगु उर चले हें मराल ।।
सारी जर तारीय भारीय सीस ।
कंचू लहेंगा बिसवासो हें वीस ।।५६

सुडंबर हे वपु केऊ सु वास ।
यातें श्रलि व्रंदजुके चहुं पास ।।

न होते या बांमकी ओर न होर ।
नौछावर यापें करौं रति कोर ।।५७

करो अब पीथल केलि मुरारि ।
सुनायक स्याम यह तिसु नारि ।।
अंग भास उजास सुवास लियें ।
..........................।।५८

### अथ नायक वचन दूतीसों

### कुंडलियो

भाई मो मन तूं अधिक, ल्यावत ही यह बाल ।
अति चितकों आनंद बढ्यो, देषत रूप रसाल ।।
देषत रूप रसाल, द्रगन सुष बहुतें पायो ।
अनंत हरष जिय माही अँनग रँग नेह बढ़ायो ।।
तोहि आजुकी रीझ, रतन द्रव देहुं बधाई ।
पीथल सरस सुदेस, सु यह भामिन मन भाई ।।५६

### अथ परस्परा विलोकन

### दोहा

कुंज भवन पिय भामिनी, करत जुगल मिलि बात ।
अंग अनँग तरंगतें, होत द्रगन द्रग घात ।।६०

### अथ नायका विलोकिन नायककों

### [ सवैया ]

चंचल चारु चषें चतुराकी चितें सफरी न फरी भई होरन ।
वंकी विलोकन वानिकतें वहु रोचत हें रंग रातो सु डोरन ।।
पीथल पीतिकी रीति लियें हरि चातुरको चित चाहत चोरन ।
वाल विलोचन लाल लषें मद मेंन भरी करें हद्द मरोरन ।।६१

### अथ नायक विलोकिन नायकाकों

माते मनों मदिरा मदतें रंगराते अनूपु अनूप लियें ।
गति मेंन सनी करें सेंन सुनेंनसों चंचलताकी छवीली छजों छति ।।
पीथल लाल गुपालकी आवें सुवाल लषें इहिं भांति भई रति ।
प्यारीको आनन पेषि मयंक चकोर ज्यों नैन छके हरिके अति ।।६२

### अथ सुरतागम लिष्यते

अति आनंदके सुषको करिवो मन मोहनजू चित मांहि चह्यो ।
रससों कुच राधिकको तबही करसों हरिजू तिंहि वेर गह्यो ।।
मुंदरी छवि देत सु सुंदरता यह रूप सु पीथल यों उनह्यो ।
मंन मंडित सीस अनूपमता सिवपे फनि राषि फनिंद रह्यो ।।६३

### अथ सुरति वर्णनं लिष्यते

[ कवित्त ]

जांवूनद भोंन तामें तासके विछोना बने ।
हीर पनां मानिक ओ नील मनी जरी है ।।
बाजत अनूप छात भारी जरतारी काम ।
झालर सुढारी लसु मोतिनको लरी है ।।
गाइन करत राग डंबर सुगंधिनकी ।
पीथल प्रवीन दोऊ चितें पीति धरी है ।।
पलका पोहपस ज्यों स्यामां अरु स्यांम ।
रसमोद भरे केलि करें झरें रंग झरी है ।।६४

### अन्यच्च

[ सवैया ]

पीतमसों रस रंग भरी रति केलि समें रस रूप उपावत ।
चांदिनी रेंनि महासुष देंन लगें नहि नैन सु नेह बढावत ।।
इंदु ठरचो सिरतें तिय जानि उपावहि यें हित सो उपजावत ।
अेन चलें न हलें यह चंद यों मीन विलोचनि बींन बजावत ।।६५

## अथ सुरतांत वर्णनं लिष्यते

पीतमसों रति मानि उठी तिय, सुंदर मंदिर मांहि परी है।
सोभित हैं अलकें विथुरी छतियां उघरी अति रूप धरी है।।
लालके दंत लगे मुषपें छवि ता रसरंग ललाइ भरी है।
पीथल यों उपमा वह राजत चंदमें मानों चुंनीसी जरी है।।६६

## अथ लष्यिता वर्णनं

[ कवित्त ]

आली वनमालीसों पुसालीजुत मानो रति।
जानी हम नीकें करे सोह क्यों घनेरे यों।।
माला मुरकांनी दरकांनी अंगिया अनूंप।
सोंहें तरकांनी तनी अेसी गति हेरे यों।।
काहेकों दुराइ घाव वातन बनावे वीर।
पीथल प्रसिद्ध दसा चुभी चित्त मेरे यों।।
नेंनां अरसांने सरसांनें बरसांने रंग।
प्यारे परसांनें दरसांनें लषि तेरे यों।।६७

## अथ नायकाको रूप वर्णनं

वामें हें कलंक यामें नेंक ही कलंक नांहि।
वाकों गहे राह याकों नांहिं कहुं घेरो है।।
वामें यह कांनि जांनि घटे वढें तिथों तिथ।
याकी दुति जोर सदा पीथल उजेरो है।।
दीपें निसि जोत वाकी याकी निसि व्हासुर है।
याकी समता न वहे याको वह चेरो है।।
राधे यह रीति देषि कीजत वपांन कहा।
इंदु हूतें वपत विलंद मुष तेरो है।।६८

एक दिनां मावसकी रेंनि समें भानुसुता।
नोसत सिंगार साज सांवरो भेटचो चहें।।

ता छिनमें अंग छवि छाजत है उज्जलता ।
चंद्रिका प्रकास भयो तातें रसकों गहें ।।
लागत हे अेसी तबें पीथल प्रसिद्ध बात ।
इंदु विन उद्यत सकल जगमें कहें ।।
राधिकाके मुष दुति कुहू निसि भई ।
राका छपाकर यातें मुष छिपा करकें रहैं ।।६९

चंदसो न कहूं मुष वामें तो कलंक होत ।
को सेन कहूं कर निसाकुं भिलात है ।।
मीनसे न कहूं नेंन जालके परत फंद ।
कीर मीन कहूं नासा बनमें वसात है ।।
वीजुरी न कहूं देह दीप दुरजात देषो ।
गजसी न कहूं गति अांकुसकी वात है ।।
राधे यह रति देषि पीथल विचार कियें ।
तेरो अंग तेरो अंग जैसो सरसात है ।।७०

नासा हे सरूप सुनि अांनन अनूप रूप ।
दीपत दसन नीकें अधर सु यों फवें ।।
राजत पीथल दू लोचन सरस अेसे ।
तेसी गति गोंन कियें सोभित महा फबे ।।
कीर अो दुजे सदा रचो विद्रुम झषें मराल ।
यह भांति होत राधे देषें छबि तो तवे ।।
वन जात घटि जात फटि जात रंग जात ।
छिपि जात थकि जात एक ही समें सवें ।।७१

[ सवैया ]

सुदंर भालपें वेंदी मृगमद अो घनसारकी षोर सुहाई ।
अंग लग्यो अंगराग अनूप मुषें मुष रागधों अोप वढ़ाई ।।
तेरो में रूप कहा वरनों छबि पीथल मोहनके मनभाई ।
तो द्रग देषन देत हैं भाँवरी तें जु करे वस अेसे कन्हाई ।।७२

### अथ नायकाको मुष वर्णनं । दूती वचन नायकसे कहै ।

[ कवित्त ]

मोतिन गुही मांग भालपें जराइ टीको ।
चषनके देषेंसों भषनकी अदन है ।।
राजत तरोंना तामें हीरनकी दीपें दुति ।
नासिकाके लषें नासा कीरकी हदन है ।।
पोथल सरस तेसो वेसरि अनूप बनी ।
दारचोंतें अधिक छवि रोचत रदन है ।।
दुषको कदन उपजावन मदन अति ।
प्लारीको बदन स्यांम सुषको सदन है ।।७३

### अथ नायकाके द्रगनको वर्णन

दोहा

कंजन षंजन गंजके, मृगन द्रगन करि मात ।
भषियां छवि रषियां नहीं, तो अंषियां सरसात ।।७४

### या भावको कवित्त

कारे कजरारे प्यारे तीषे अनियारे भारे ।
पीथल सुढारे सव दुषनके भंज हें ।।
डारे रंग राते मेंन मदहूके माते सुष ।
सोभा सरसाते मांन सोतिनके गंज हें ।।
ऐंन मीन सारस औ मदिर निरषि नेंन ।
यहे गति लेत कति प्यारे मन रंज हें ।।
कुरंग कु रंग होत भषहिं लगत भष ।
अंबुज व्हे अंबु अरु षंजन व्हे षंज हें ।।७५

### अथ नेंन मेंन सेंन सम वर्णनं

डोरे षोल कर पंकज कुसुम सम ।
बूंद महदीकी तामें लाल रंग भरचो हे ।।

मूंदरि विविध विधि पुंहची सु प्यारी भांति।
कंकन पेंजेबसों जराइ नीको जरचो है ।।
चूरी सो सुहाग पूरी पूरो छबि लियें लार।
पीथल मनोहरको देषें मन हरचो है ।।
ओर तेरी अंग सोभा कहां लों बनाय कहों।
चित व्रजराजजूको हाथ हाथ करचो है ।।७६

**अथ नायकाके वपांन वर्णनं। दूतीवचन नायकासों**

व्याल केसी बेनी मृगनेंनी मृदु बेनी बांम।
सोहें सुष चेंनी रंग देंनी व्रजराजकों ।।
रतन तरोंनां अरु नासा अरविंद गंधि।
आंननके जोरें एक दीजे दुजराजकों ।।
भोहें सुरचाप लसें दारचों सी दसन दुति।
कटि सम पीथल कहत मृगराजकों ।।
देषी हें गुपाल एक बाल में रसाल आज।
तापें नोछाहर करि डारों रतिराजकों ।।७७

**अन्यच्च**

नीकें घनस्याम सुनों वामकी विमल सोभा।
अहीसी अनूप बनी वांनिकतें बेंनी अति ।।
सुघरि सुनारि सुधाधर सो सुछ।
विमुष सुषयु सुरूप हेम ओपें मृगनेंनी अति ।।
नेंन बांन नात्रक से पीथल पिऊष पगे।
हरिको मिलेंते मन आछें हर लेनी अति ।।
असी में बिलोकी बाल चलीए रसिक लाल।
वेर वेर कहत हों देषो सुष देंनी अति ।।७८

**अन्यच्च**

बाल अलवेली अरु जोवन नवेली लाल।
धातवति लता तन सोभित सुढारी जू ।।

अति थहरात ताको अनिल परस अंग ।
असी सुकुमारि लसें नेंना रस कारी जू ।।
चितई चतुर स्यांम चतुरा में आजु नीकी ।
झूठी जो कहत सोंह तिहारी बिहारी जू ।।
सुधामद मतवारी पीथल सरूप भारी ।
देषो वह नारी तो चलो गिरधारी जू ।।७९

**अन्यच्च**

देख आई लाल एक व्रजमें रसाल बाल ।
जात जमुनांके जल धरें सीस गागरी ।।
निपट नवीन लसें पीथल प्रवोन तन ।
अतिही अनूप रंग सागर हे नागरी ।।
कहत वनें न कछु आंनन उदोत छबि ।
ससितें सरस बहु रूपकी उजागरी ।।
मोहनकी बात मनमोहन व्है मोहनीकों ।
चलो तो दिषांउ आजु अैते गुंन आगरी ।।८०

## अथ नायकके नायकाकी चितवन चित्तोंनको अभिलाष

ले अपुने गृहतें सिर गागरी नागरी पांनीकों चाली सवेरी ।
जात हती व्रजपोरिनमें जहाँ पीवतें आइ मनोहर घेरी ।।
बालसों लाल कह्यो सुनि बात यो पीथल पीछे चिते तिय हेरो ।
चोघनि तेरी चुभी चितमें अब फेरि लषों घिरि देषन तेरी ।।८१

## अथ नायक नायेकाके परस्पर लगन

### अथ नायक लगन

देषी हें रसाल एक बाल में विसाल नेंनी ।
ता दिनतें मेरो चित हर्यो चाप भोंहनी ।।
असी गति भई हे विलोकें बिन भांमिनके ।
बासुर विभावरी कहों न चेंन होंहनी ।।

तोकों हों कहत ताते पीथल बनाई बातें ।
जातें सुनि ग्राज मो मिलाइ नारि सोंहनी ।।
जंत्र हें ग्रनूप किधों तंत्र हें वा बाम पास ।
मोहनी पढचो हे किधों मोपें मंत्र मोंहनी ।।८२

**ग्रथ नायका लगन**

जा दिनतें भेंट भई नंदके कुंवरजूसो ।
ता दिनतें पीथल यों चितें चोर लियो है ।।
देषें बिन देषि मोकों कल न परत कहूं ।
पल न लगत रेंनि चेंन छांडि दियो है ।।
बिनती करत तोसों भटू यह काजें ग्राजु ।
मोंहन मिलाइ दे तो तेरो दियो जियो है ।।
कहा कहों बात मन बीतत हे घात तेसी ।
जादूंपति ग्राली मोहि जादू ग्रति कीयो है ।।८३

**ग्रन्यच्च**

भांषीतें लालकों भांषी तबें ।
सुधि भूलि परी न लषी किन तोऊ ।।
सासु ग्रो नंद जिठांनी कहें ।
समुभें यह रोग तिन्हें सब जोऊ ।।
पीथल ग्रेसो सुनें वह बोली यों ।
ग्रानों उन्हें जब ग्रानंद होऊ ।।
जांनत हें इक सांवरो वेदन ।
वेद न वैदन जानत कोऊ ।।८४

ग्रावेंगे संकेत उहि, वर नायक ब्रजराज ।
चतुर तिया ग्रब तुम चलो, भेंट होय है ग्राज ।।८५

ग्रावत ही सांभ सुष सनी ग्राई भांमिनके ।
मोहन मिलन बात सषी कही साहिये ।।

ताही छिन तज्यो भोंन कुंजकों करचो है गोंन ।
संग सहचरी चारु चातुर तिया लियें ।।
पीथल संकेत प्यारी पोहची न पाए पीय ।
भई अति व्याकुल यहे गतिकों लियें ।।
मोद मिट्यो मनको हुलास हटचो ।
तनको फटचो जु उरधनको विरह जाग्यो जियें ।।८६

### दोहा

क्यों मलीन दुति हीन मुष, सुध ना रषत सरीर ।
अब बलवीर रहि ल्यायहों, धन धरिये चित धीर ।।८७

### अथ संकेत सूनों लषि यह कहिकें नायकपें दूती पठाई

आई हों संकेत सांझ लाल तुम आए नाहिं ।
तातें छल असो मोसों करचो इहिं फेर है ।।
विरहा मगर अरु ज्वालमें लपटंतु ।
पीथल गुपालजूसों जाते यह टेर है ।।
कुंज भोंन ताल तामें मेंन छोल असें कहो ।
आई गही गोंठ हरी मोकों करी देर हे ।।
बूढत हों नेह रस रावरे मुरारि वारि ।
तारनकी वेर हमें तारनकी वेर हे ।।८८

### अथ दूती वचन नायकसों

जेसें मारतंड विन रोचत राजीव नाहिं ।
जेसें बारि विन मीन धीर न धरत हें ।।
जेसें स्वांत बूंद विन चित न पपीह चेंन ।
जेसें उडईस विन चकोरी जरत हें ।
जेसें कुसुमाकर विन आंब न गुलाब अंग ।।
जेसें बिन वारिधि मराल हहरत हें ।
पीथल गुपाल चलों असें गति वेषि वापें ।
प्यारी बिन लाल जेसें कल न परत हें ।।८६

### अथ स्यांम स्यांमाको संदेस सहचरीके सबदसों सुनिकें संचरे

सुंनत ही बेंन सहचरीके हरी सुदेस ।
जाही घरी धरी षरी सहितकी बात हिय ।।
स्यांमांको संदेस मनमोहनजू मान्यो मन ।
पीथल मिलन मतो ताही छिन ठान्यों जिय ।।
रंगकी तरंग अंग उमंग अनंग बढ्यो ।
भूषित सुभूषन सिंगार घनस्यांम किय ।।
असें बनवारी सुषकारी छबि भारी बनि ।
करचो जब गोंन प्यारी भेंटनकों प्यारे पिय ।।६०

### अथ सहचरी स्यांमांको स्यांमके आंवनकी वधाई दे कर सिंगार सजिबेकी विंनती करी

ल्याई हों वधाई अब आवत कन्हाई तेरे ।
पीथल सुहाई अधिकाई छबि आज री ।।
मुकुट सुमाल धरें कुंडल द्रू पीरो पट ।
बांनिक बिलोकि केऊ वाँरों रतिराज री ।।
यातें अंग मंजनकें अंजन द्रगन देहु ।
कवरी सँवार चारु करो सुभ काज री ।।
चीर जरी वेसरि तरों नांटीको मांग हार ।
कंकन अंगुठी स्यांमां सजो सब साज री ।।६१

### अथ स्यांमां वचन सहचरीसों

तू कहे आवत हे घनस्यांम सु ।
पीथल हों बलिहारी हों तेरे ।।
ओर कही सब साज सजो ।
सुभ साज तो आज भयो दिन हेरें ।।
चाह नंही गहनेंकी चितें ।
चित चाह सदा पियकी कहूं टेरें ।।

भूषन हें व्रज भूषन मो तन ।
भूषुनकी कछु भूष न मेरें ॥६२

### अथ सहचरी वचन स्यांमांसों

प्यारी जू प्यारो हे प्यारो तुम्हे सब ।
सांचि कही वतियां मन भाई ॥
राजत हो अति रूप उजागरो ।
सो छवि नागरी भारी सुहाई ॥
पीथल पीति गुपालसों रूप सु ।
दोऊ हियें तुमपें अधिकाई ॥
ये सब नीकें सिंगार सजो यह ।
रीति सदामदसें चलि आई ॥६३

### अथ स्यांम आवनके आगम स्योंमां सिंगार सज्यो ताको वर्णनं

सदन सिंगारिकें सिंगार सेज सुंम्मनसों ।
सुरँग सिंगार पुनि विछोनां सु छातकों ॥
कवरी सिंगार कच कंचुकी सिंगार हार ।
अंग राग अरच सिंगार गोरे गातकों ॥
पीथल विविध विधि सबही सिंगारसों जवे ।
सरि सिंगारकों सिंगार जल जातकों ॥
आजु व्रज़राजकों बढन रतिराज काज ।
स्यांमां जू सिंगार सज्यो मिलनकी रातकों ॥६४

### अन्यच्च

### अथ स्यांमां मग हेरत स्यांम आए ता वर्णनको दोहा

मग हेरत घनस्यांमांकी, स्यांम सजि सिंगार ।
तिंहि औसर आग्रे तुरत, मनुहर रसिक मुरार ॥६५

